# Bharatiya Bhasha Jyothi Series

# भारतीय भाषा ज्योति

# असमिया

## HINDI - ASSAMESE




भारतीय भाषा संस्थान

**Central Institute of Indian Languages**

(Ministry of Human Resource Development, Department of Higher Education, Government of India)

Hunsur Road, Manasagangotri

Mysuru – 570 006

website: www.ciil.org

भारतीय भाषा ज्योति

# असमिया

*रचयिता*

डॉ. फणीन्द्र नारायण दत्तबरुवा
डॉ. परेश चन्द्र देव शर्मा
डॉ. बासन्ती देवी
श्री देवजित शर्मा
श्री बिश्वदीप गोगोई

*हिंदी विशेषज्ञ*

डॉ. वीरभद्र मिश्र
डॉ. हीरालाल बाछोतिया

*रूपांकन तथा संपादन*
श्रीमती बी. श्यामला कुमारी

**भारतीय भाषा संस्थान**
(मानव संसाधन विकास मंत्रालय, माध्यमिक और उच्चतर शिक्षा विभाग, भारत सरकार)

# विषय सूची

# भूमिका

हिंदी भाषा-भाषियों को ध्यान में रखते हुए, हिंदी माध्यम से अन्य भारतीय भाषाओं का अध्ययन और अध्यापन के लिए तैयार की गई पाठ्य सामग्रियों की श्रृंखला है *'भारतीय भाषा ज्योति'*। इस श्रृंखला की पुस्तकों की रचना भारत सरकार के भारतीय भाषा संस्थान (मैसूर) तथा उत्तर प्रदेश सरकार के भाषा विभाग के सहयोग से संचालित कार्यशालाओं में हुई थी। *'भारतीय भाषा ज्योति : असमिया'* पुस्तक इस श्रृंखला की एक कड़ी है।

इन पाठ्य सामग्रियों में प्रशिक्षण प्राप्त करने के पश्चात् छात्रों से निम्नलिखित भाषिक कुशलताओं की अपेक्षा की जाती है :

1. असमिया भाषी द्वारा भाषा प्रयोग की विभिन्न स्थितियों में किए जानेवाले दिन-प्रतिदिन के वार्तालापों को सुन कर समझना,
2. रेडियो व टी.वी. पर प्रसारित होनेवाले समाचारों, विज्ञापनों, उद्घोषणाओं और अन्य कार्यक्रमों का सार ग्रहण करना,
3. कक्षा में सहपाठियों के साथ अपनी दिनचर्या के विषय में सरल वाक्यों में बातचीत करना एवं असमिया भाषियों से इन विषयों पर औपचारिक तथा अनौपचारिक सन्दर्भों में चर्चा करना,
4. असमिया भाषा में पुस्तकों, समाचार पत्रों, पत्रिकाओं, सूचनापट्टों, इश्तहारों, व्यक्तिगत तथा

अन्य प्रकार के पत्रों आदि से संबंधित छोटे-छोटे अनुच्छेदों को पढ़ना और साथ ही शब्दकोष और संदर्भ ग्रंथों का उपयोग कर पाना,

5. विभिन्न विषयों पर छोटे-छोटे गद्यांश लिखना, व्यक्तिगत एवं अन्य प्रकार के पत्र लिखना तथा अपनी रुचि के परिचित तथा सरल विषयों पर निर्देशित व स्वतंत्र लेख लिखना,
6. शब्दकोष की सहायता लेते हुए असमिया से हिंदी में और हिंदी से असमिया में किसी भी गद्य सामग्री का अनुवाद करना, तथा
7. आसाम के साहित्यिक, सामाजिक और सांस्कृतिक विषयों अथवा परिवेश की जानकारी प्राप्त करना।

उपर्युक्त उद्देश्यों को ध्यान में रखते हुए इस पाठ्य पुस्तक की रचना की गई है। भाषा के चारों कौशलों - श्रवण, वादन, वाचन तथा लेखन पर यहाँ समान रूप से बल दिया गया है। श्रवण और भाषण कौशलों के विकास के लिए प्रत्येक पाठ में वार्तालाप दिए गए हैं और उस के बाद मौखिक अभ्यास के लिए पर्याप्त सामग्री है। इसी प्रकार वाचन और लेखन कौशलों के विकास के लिए प्रत्येक पाठ में एक वाचन अनुच्छेद है और साथ ही अभ्यास भी। यह पुस्तक कक्षा में अध्यापक की सहायता से भाषा सीखने के लिए तैयार की गई है। इसलिए लिपि सीखने/सिखाने के लिए इस पुस्तक में अलग से कोई प्रावधान नहीं किया गया है। लेकिन भूमिका के बाद लिपि सीखने के लिए उपयोगी संकेत और निर्देश विस्तार पूर्वक दिए गए हैं। इसके माध्यम से अध्यापक कक्षा में लिपि सिखा सकेंगे। इन संकेतों की सहायता से उत्साही शिक्षार्थी अपने आप भी असमिया लिपि का अभ्यास कर सकेंगे।

इस पुस्तक के चार भाग हैं -- भूमिका, असमिया-लिपि तथा उच्चारण, पाठमाला तथा शब्दसूची। पुस्तक के पाठों में भाषा संरचनाओं पर आधारित वार्तालाप तथा अभ्यास, वाचन-लेखन, अनुवाद अभ्यास तथा सरल व्याकरणिक व सांस्कृतिक बिंदुओं के विषय में पर्याप्त जानकारी दी गई हैं। 'शब्दसूची' में पाठों में आए असमिया शब्दों को वर्णक्रम में प्रस्तुत कर उनके अर्थ हिंदी में दिए

गए हैं।

पाठों का ढाँचा इस प्रकार है --

1. वार्तालाप
2. पाठ में आए नये शब्दों के अर्थ
3. अभ्यास
4. वाचन अनुच्छेद (पढ़िए और समझिए)
5. अनुच्छेद में प्रयुक्त नये शब्दें के अर्थ
6. अनुच्छेद संबंधी अभ्यास
7. अनुवाद तथा लेखन अभ्यास
8. व्याकरणिक तथा सांस्कृतिक टिप्पणियाँ

पाठ में दिए गए वार्तालाप तथा वाचन अनुच्छेद में एक सी ही संरचनाओं का प्रयोग किया गया है। यही संरचनाएँ पाठ के शिक्षण-बिंदु हैं। अनुवाद तथा लेखन अभ्यास भी इन्हीं शिक्षण-बिंदुओं पर आधारित हैं।

पुस्तक के वार्तालापों का चयन भाषा-प्रयोग की उन सामान्य स्थितियों को लेकर किया गया है जिनका सामना हमें अपने दिन-प्रतिदिन के जीवन में करना पड़ता है। उदाहरण के लिए किसी परिचित के घर जाना, किसी उत्सव में सम्मिलित होना, बढ़ती-महंगाई पर चर्चा करना, किराये का मकान खोजना या मकान बनवाने के कष्टों की चर्चा करना, इलाज के लिए डॉक्टर के पास जाना, किसी दर्शनीय स्थल पर घूमने जाना आदि वार्तालाप के विभिन्न विषयों को अलग ढंग से प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। इससे विद्यार्थी यह जान सकेंगे कि असमिया भाषा में निवेदन कैसे करते हैं, आदेश कैसे देते हैं, मना कैसे करते हैं, नम्रता कैसे अभिव्यक्त की जाती है, हास-परिहास कैसे किया जाता है, सांत्वना कैसे दी जाती है आदि। पाठ के वार्तालाप और वाचन अनुच्छेद की विषय

वस्तु में भी यथासंभव साम्य रखने का प्रयास किया गया है। वाचन अनुच्छेदों के लिए लेखन की विभिन्न शैलियों का प्रयोग किया गया है। जैसे कोई अनुच्छेद वृत्तांत रूप में है तो कोई विवरणात्मक, कोई संवादात्मक, कोई आत्मकथा के रूप में। कहीं निबन्ध शैली को अपनाया गया है तो कहीं संस्मरण का सहारा लिया गया है। कहीं कहानी जैसा सरस माध्यम लिया गया है तो कहीं पत्र जैसा उपयोगी माध्यम।

पाठमाला में 24 पाठ हैं। इन पाठों में से 20 शिक्षण-पाठ हैं और 4 पुनर्भ्यास पाठ हैं। शिक्षण पाठ 4 इकाइयों में बाँटे गए हैं। प्रत्येक इकाई में 5-5 शिक्षण पाठ हैं जिसमें से एक-एक पुनर्भ्यास पाठ है। इस प्रकार इस पुस्तक में पाठ 6, 12, 18 और 24 पुनर्भ्यास पाठ हैं। शिक्षणार्थ पाठों को व्याकरणिक संरचनाओं और शब्दों की संख्या व प्रकार के आधार पर स्तरीकृत किया गया है। स्तरीकरण के मूलतत्व कुछ इस प्रकार हैंः--

1. ज्ञात से अज्ञात की ओर
2. सरल से कठिन की ओर
3. प्रत्येक से सामान्य की ओर
4. सामान्य से तकनीकी की ओर

भाषाई संरचनाओं पर आधारित वार्तालाप का स्तरीकरण करते समय इस बात का विशेष ध्यान रखा गया है कि पाठ्य-सामग्री की स्वाभाविकता बनी रहे। अतः बाद के पाठों में सिखाए जानेवाले शिक्षण बिंदुओं से संबद्ध कुछ संरचनाएँ आरंभ के पाठों में आ गई हैं। ऐसा इसलिए हुआ क्योंकि उस पाठ विशेष की विषय-वस्तु के संदर्भ में उनका उल्लेख आवश्यक था। ऐसी संरचनाओं को उस पाठ की शब्द सूची में दर्शाया गया है।

**शिक्षण-पाठों में आई हुई संरचनाएँ**

प्रत्येक पाठ में दो अथवा दो से अधिक शिक्षण बिंदुओं का प्रयोग किया गया है। अधिकांशतः

यह वाक्य साँचे के रूप में है। वाक्य साँचों को निम्न प्रकार से सूची-बद्ध किया जा सकता है।

**पाठ नं**

1. (i) क्रियाहीन वाक्यों का प्रयोग
   (ii) अनुज्ञा वाक्यों का प्रयोग

2. (i) क्रियाहीन वाक्य + संबंध पद
   (ii) अनुज्ञा (तुच्छार्थ)

3. (i) क्रियायुक्त वाक्य -- सामान्य वर्तमान
   (ii) सामान्य वर्तमान -- नकारात्मक

4. (i) अपूर्ण वर्तमान
   (ii) पूर्ण वर्तमान

5. (i) वर्तमान काल के विभिन्न रूप
   (ii) 'लाग' क्रिया के रूप
   (iii) व्यक्तिवाचक सर्वनाम के बहुवचन रूप

6. 1 से 5 तक के पाठों में आए हुए शिक्षण विंदुओं के पुनरावलोकन

7. (i) सामान्य भूत के विभिन्न रूप
   (ii) अन्य सर्वनामों का प्रयोग
   (iii) वर्तमान काल - नकारात्मक रूप

8. (i) सामान्य भूत काल
   (ii) सामान्य भूत काल का नकारात्मक वाक्य

9. (i) पूर्णभूत काल

10. (i) भविष्य काल
    (ii) भविष्य काल के नकारात्मक वाक्य
11. वर्तमान, भूत और भविष्य काल के अपूर्ण रूपों के अन्य प्रयोग
12. 7 से 11 तक के पाठों के शिक्षण बिंदुओं के पुनरावलोकन
13. (i) "पार" सहायक क्रिया का प्रयोग
    (ii) कृदंत क्रिया का प्रयोग
    (iii) भविष्य काल में नकारात्मक क्रिया का प्रयोग
14. (i) 'লৈ' (-लोइ) युक्त सहायक क्रिया के साथ विभिन्न काल की मूलक्रियाओं के रूपों के प्रयोग
15. प्रेरणार्थक क्रिया - तीनों कालों में
16. (i) क्रियावाचक संज्ञा का प्रयोग
    (ii) विभिन्न परिस्थितियों में "लाग" क्रियापद का प्रयोग
17. कर्मवाच्य का वाक्यों का प्रयोग
18. 13 से 17 तक के पाठों में आए हुए शिक्षण बिंदुओं के पुनरावलोकन
19. (i) 'हेनो' की सहायता से परोक्ष उक्ति का प्रयोग
    (ii) तिर्यक कर्मवाच्य का प्रयोग
20. (i) "-ই", "-ওঁতে" (-इ, -ओंते) इत्यादि जैसी असमापिका क्रियाओं के प्रयोग
    (ii) मिश्र वाक्यों के निर्माण
21. (i) -ই (-इ) जैसी असमापिका क्रियाओंका दृढ़ीकरण और द्वित्त प्रयोग

(ii) क्रियावाचक संज्ञा शब्दों का प्रयोग दृढ़ीकरण

22. (i) "যদি", "যেতিয়া" (जदि, जेतिया) आदि अव्यय से संयुक्त वाक्य गठन

(ii) "-ম্পলেহেঁতেন" (-इलेहेंतेन) युक्त हेतु हेतु भूत काल की क्रिया का प्रयोग

23. परोक्ष उक्ति का प्रयोग -- क्रियावाचक संज्ञा का प्रयोग दृढ़ीकरण

24. 19 से 23 तक के पाठों में आए हुए शिक्षण बिंदुओं के पुनरावलोकन

पहले ही कहा जा चुका है कि हर पाठ के वार्तालाप के बाद उस वार्तालाप में आए नये शब्दों को दिया गया है। ऐसे बहुत से शब्द हैं जो असमिया भाषा में संस्कृत तथा अन्य भाषाओं से आए हैं। इनमें से बहुत से शब्दों का प्रयोग हिंदी में भी होता है। इस संदर्भ में उन शब्दों पर भी विशेष ध्यान दिया गया है जो रूप की दृष्टि से तो दोनों भाषाओं में समान हैं पर उनके अर्थ असमिया और हिंदी में बहुत भिन्न हैं। शब्दों के वे अर्थ पहले दिए गए हैं जो उस पाठ के सन्दर्भ के उपयुक्त हैं। इसके पश्चात् यदि आवश्यक हुआ तो वे अर्थ भी दिए गए हैं जो सर्वाधिक प्रचलित हैं।

पाठों के अभ्यास उन में सिखाए गए पाठ्य-बिंदुओं को ध्यान में रख कर तैयार किए गए हैं। इन अभ्यासों का उपयोग सीखे हुए बिन्दुओं को दोहराने तथा परीक्षा के लिए भी किया जाएगा। नियमानुसार छात्र की परीक्षा उन्हीं बिंदुओं के विषय में ली जाएगी जो सिखाए जा चुके हैं। लेकिन प्रत्येक पाठ में नये वाक्य अवश्य देखने को मिल जाएँगे। सीखी हुई संरचनाओं और शब्दों की सहायता से विद्यार्थी स्वयं ऐसे वाक्य गढ़ सकता है जिनका प्रयोग सीखे गए पाठों में नहीं आया है। प्रत्येक अभ्यास में परीक्षा के लिए एक समय पर एक ही बिंदु को रखा गया है।

अभ्यास में दिए गए प्रश्न भाषा संरचना और शब्दों से संबंधित हैं। कुछ प्रमुख अभ्यास इस प्रकार हैं - शब्दों का क्रम ठीक करके वाक्य बनाना, वाक्य विस्तार करना, वाक्य रूपों में परिवर्तन

करना, एक ही वाक्य को विभिन्न रूपों में कहना, वाक्यांशों को जोड़कर वाक्य बनाना, उचित शब्दों का चयन करना, वाक्य पूरे करना, कर्ता या कर्म के लिंग और वचन के अनुसार क्रिया में उचित प्रत्यय लगाना, प्रश्नों के उत्तर देना आदि। प्रत्येक पाठ में कम से कम पाँच-छह अभ्यासों का समावेश किया गया है।

वाचन अनुच्छेद का मुख्य उद्देश्य छात्र के बोधन और शब्द भण्डार को विकसित करना है। इन अनुच्छेदों के विषय में दो प्रकार के प्रश्न पूछे गए हैं - वस्तुनिष्ठ एवं विस्तारनिष्ठ। इन प्रश्नों से छात्र के बोधन तथा अभिव्यक्ति दोनों की ही परीक्षा हो सकेगी।

प्रथम पाँच पाठों की संपूर्ण पाठ्य-सामग्री असमिया लिपि में और उच्चारण सिखाने हेतु देवनागरी में भी दी गई है। ऐसा इसलिए भी किया गया है ताकि विद्यार्थी आरम्भ में भाषा सीखने पर अधिक ध्यान केंद्रित कर सके। जब वह भाषा से थोडा बहुत परिचित हो जाएगा तो लिपि सीखने में भी उसे सहायता मिलेगी। वैसे अपेक्षा यही की जाती है कि भाषा और लिपि दोनों का शिक्षण साथ-साथ ही आरंभ किया जाए। असमिया लिपि सीखने के लिए 20 घंटों की निर्देश सामग्री पर्याप्त है। इसके पश्चात विद्यार्थी बिना किसी कठिनाई के असमिया लिपि में पाठ्य सामग्री को पढ़ सकेगा। पहले पाँच पाठों में भाषा का भी कुछ ज्ञान विद्यार्थी को हो जाएगा। छठा पाठ पुनर्भ्यास के लिए है। इससे पहली पाठ्य इकाई के शिक्षण बिंदुओं पर विद्यार्थी के अभी तक सीखे गए भाषाई बिंदुओं की परीक्षा हो जाएगी। छठे पाठ से चौबीसवें तक के पाठों को देवनागरी में इसलिए नहीं दिया गया है क्योंकि अब तक छात्र असमिया लिपि से परिचित हो गए होंगे। व्याकरणिक तथा सांस्कृतिक टिप्पणियों में अवश्य व्याख्या के लिए सरल और साधारण भाषा का प्रयोग किया गया है। प्रयास यही रहा है कि क्लिष्ट तकनीकी शब्दावली का कम से कम प्रयोग किया जाए। छात्र को चाहिए कि वह व्याकरणिक संरचनाओं का अच्छी तरह अभ्यास कर उन्हें पूरी तरह हृदयंगम कर ले। इससे व्याकरण के नियमों को समझना सरल हो जाएगा।

पुस्तक का अंतिम खंड है - शब्द सूची। पाठों में प्रयुक्त शब्दों की सूची वर्णमाला के क्रम

में दी गई है। ध्यान देने की बात यह है कि इसमें शब्दों के मूल रूप अर्थात् कोशीय रूप को ही स्थान दिया गया है। संज्ञा शब्दों का मूल रूप ही दिया गया है, न कि उनके रूपांतरित रूप - जैसे- *পথাৰত, পথাৰলৈ, পথাৰৰ* (पठारत, पठारलोइ, पठारर) आदि रूप न देकर केवल *'পথাৰ'* (पठार) शब्द को ही सूची में दिया गया है। इसी तरह क्रियाओं के धातु रूप को ही सूची में स्थान दिया गया है, काल और वृत्ति के अनुसार उनके विभिन्न रूपों को नहीं। जैसे - यहाँ केवल *'কৰ'* (कर) रूप को ही रखा गया है। इससे बने *'কৰা, কৰক, কৰিছে, কৰিলে, কৰিব'* (करा, करक, करिसे, करिले, करिबो) 'कर, कीजिए, कर रहा है, किया, करेंगे' आदि रूपों को नहीं दिया है।

शब्द-सूची में असमिया शब्दों के दाहिनी तरफ शब्दों का हिंदी अर्थ दिया गया है। दोनों के बीच में उन पाठों की क्रम संख्याएँ भी दी गई हैं, जिनमें वे शब्द प्रयुक्त हुए हैं। चूंकि प्रत्येक पाठ में दो दो शब्द-सूचियाँ हैं ; अतः मूल पाठ के शब्दों को '**क**' और पठन सामग्री के शब्दों को '**ख**' वर्ग में दिखाया गया है। उदाहरण के लिए *'চাহ'* (साह) शब्द के सामने 3 (क) लिखा हुआ है। इसका अर्थ है कि यह शब्द तीसरे पाठ के वार्तालाप में प्रयुक्त हुआ है। *'মানুহ'* (मानूह) शब्द की दाहिनी तरफ 1 (ख) दिया गया है। इसका अर्थ है यह शब्द प्रथम पाठ के वाचन अनुच्छेद में है। *'আবেদন'* (आवेदन) शब्द की दाहिनी तरफ 21 (ग) दिया गया है जिसका अर्थ है यह शब्द इक्कीस पाठ की वाचन अनुच्छेद के दूसरे भाग में आया है। शब्दसूची के बाद असमिया गिनती 'एक' से 'सौ' तक संख्या में तथा शब्दों में दी गई है।

इस पुस्तक को कक्षा में पढ़ानेवाले अध्यापकों से दो तीन बातें कहना जरूरी है। किसी भी भाषा को पढ़ाने के लिए कोई भी एक तरीका ऐसा नहीं है जो पूरी तरह समर्थ हो या अपने आप में पूर्ण हो, विशेष रूप से द्वितीय भाषा पढाने के संदर्भ में यह बात शत-प्रतिशत सत्य है। द्वितीय भाषा सीखने के लिए विद्यार्थी को कक्षा के भीतर और बाहर एक-जैसा ही प्रयास करना होगा।

विद्यार्थी सीखी गई संरचनाओं और शब्दों को जितना अधिक दोहराएगा, उनका जितना अधिक प्रयोग करेगा, उतना ही उसके उच्चारण और बोधन में सुधार होगा। शिक्षकों से अपेक्षा की जाती है कि वे सिखाई गई संरचनाओं तथा असमिया शब्दों के अभ्यास के लिए कक्षा में उचित वातावरण तैयार करें। कहने का तात्पर्य यह है कि भाषा को उसके परिवेश में रखकर ही सीखना और सिखाना चाहिए। इससे सीखने-सिखाने की प्रक्रिया सरल भी होगी और स्वाभाविक भी।

सिखाई गई संरचनाओं और शब्दों का पर्याप्त अभ्यास करवा लेने के बाद शिक्षक को चाहिए कि वह पूरे पाठ को ऊँचे स्वर में पढ़ें। शिक्षक का उच्चारण स्पष्ट होना चाहिए। अभिव्यक्ति के अनुसार उसके स्वर में उचित उतार-चढाव भी होना चाहिए। पाठ का पहला वाचन धीमी गति से किया जाए जिससे विद्यार्थी प्रत्येक ध्वनि, शब्द और वाक्य को स्पष्ट रूप से सुन सके। इसके पश्चात् पाठ को भाषा की स्वाभाविक गति के अनुसार पढ़ना चाहिए। फिर अपने साथ विद्यार्थियों को भी सामूहिक रूप में पाठ को दोहराने के लिए कहना चाहिए। तत्पश्चात् बोधन संबंधी प्रश्न पूछे जाएँ। यदि विद्यार्थियों को प्रश्नों के उत्तर देने में कठिनाई हो तो शिक्षक उनकी मदद करें। इतने अभ्यास के बाद विद्यार्थी स्वतः उस पाठ का वाचन कर पाएगा और समझ सकेगा। यदि छात्र के उच्चारण में कोई त्रुटि हो तो शिक्षक उस त्रुटि को दोहराए बिना सही रूप का परिचय दें। इस अभ्यास के पश्चात् भी विद्यार्थियों के मन में यदि कोई सन्देह या प्रश्न रह जाए तो शिक्षक उसका निवारण करें। हमारे विद्यार्थी वयस्क भी हो सकते हैं, अतः बार बार दोहराने में उन्हें हिचक भी हो सकती है और उनके लिए यह अभ्यास अरुचिकर भी हो सकता है। ऐसी अवस्था में शिक्षक अपनी सुविधानुसार व्यक्तिगत रूप से उनकी सहायता करें। सांस्कृतिक और व्याकरणिक टिप्पणियों को कक्षा में न पढ़वा कर, घर में पढ़ने के लिए कहें। उस के बाद विद्यार्थियों के संशयों का निवारण कक्षा में कर सकते हैं।

छात्रों से वाचन अनुच्छेदों को मौन रूप से पढ़ने के लिए भी कहें। अनुच्छेद के विषय में पूछे गए प्रश्नों के उत्तर विद्यार्थी स्वतः देने का प्रयास करें। आवश्यकता पड़ने पर शिक्षक की मदद लें। शिक्षक छात्र को इतना समय अवश्य दें कि वह पूरे अनुच्छेद को मौन रूप से 2-3 बार पढ़ सकें।

इसके पश्चात् यदि समय रहे तो प्रत्येक छात्र से बारी-बारी से उस अनुच्छेद को ऊँचे स्वर में पढ़ने के लिए कहें। ध्यान रहे कि कक्षा समाप्त होने से पहले अंतिम वाचन शिक्षक द्वारा ही किया जाए जिससे छात्र के कानों में सही उच्चारण दर्ज होता रहे।

अनुवाद और लेखन का अभ्यास छात्र को गृहकार्य के रूप में दिया जाए। शिक्षक इसकी सावधानी पूर्वक जाँच करें और छात्र के सन्देह और समस्याओं पर विस्तारपूर्वक चर्चा कर उनका निदान करें।

कुछ पाठों में असमिया भाषा के प्रचलित मुहावरों व कहावतों का प्रयोग हुआ है। यदि हिंदी में भी उसी तरह के मुहावरे हों तो शिक्षक उनका सहारा लेते हुए अर्थ स्पष्ट करें। यदि हिंदी में ऐसे मुहावरे न हों तो शिक्षक विभिन्न वाक्यों में उनका प्रयोग करके उन के अर्थ स्पष्ट करें।

प्रत्येक पाठ के वार्तालाप में सभी वाक्यों का हिंदी अनुवाद दिया गया है। अनुवाद करते समय इस बात का ध्यान रखा गया है कि हिंदी भाषा की स्वाभाविकता बनी रहे। पर कहीं कहीं हिंदी में कुछ वाक्य बनावटी या अस्वाभाविक लग सकते हैं। असमिया भाषा की कुछ विशेष संरचनाओं के प्रयोग देने के प्रयत्न में हो गया है। अनुवाद केवल इसलिए दिया गया है ताकि छात्र अर्थ समझ सकें। अनुवाद का प्रयोग असमिया भाषा सीखने के लिए न किया जाए। भाषा केवल संरचनाओं व शब्दों के अभ्यास द्वारा ही सीखी जा सकती है। हिंदी अनुच्छेद का असमिया भाषा में अनुवाद करते समय छात्र यही प्रयास करे कि उसका अनुवाद असमिया भाषा की संरचना में हो, हिंदी की संरचना में नहीं। वाचन अनुच्छेदों के हिंदी अनुवाद नहीं दिए गए हैं। ऐसा इसलिए किया गया है जिससे छात्र असमिया भाषा को उसी भाषा के माध्यम से ही समझने का प्रयास करे और स्वयं उसका हिंदी में अनुवाद करने का प्रयास करे।

भाषा शिक्षण को अधिक प्रभावशाली तथा रोचक बनाने के लिए असमिया भाषा के परिवेश का अनुभव तथा असमिया भाषा भाषियों से सम्पर्क स्थापित करना महत्वपूर्ण है। ऐसा प्रयास किया जाए कि छात्रों को असमिया भाषा-भाषियों के सम्पर्क में आने तथा संबंधित भाषा के गीत, कविताएँ,

वार्तालाप, भाषण आदि सुनने का अवसर मिल सके। साथ ही छात्रों को असमिया भाषा के महान साहित्यकारों, नेताओं तथा अन्य विभूतियों के चित्र भी दिखाए जाएँ। यदि उपलब्ध हो सके तो असम राज्य के हस्तशिल्प के नमूनों से कक्षा को सजाया जाए। संभव हो तो कक्षा में असम राज्य के प्राकृतिक, ऐतिहासिक और सांस्कृतिक महत्व के चित्र लगाए जाएँ तथा वहाँ की विभिन्न ऐतिहासिक एवं सांस्कृतिक परम्पराओं का ऑडियो-वीडियो माध्यम से भी परिचय कराया जाए।

इस पाठ्यक्रम के पश्चात् छात्रों से जो अपेक्षाएं की गई हैं उनका विवरण पहले ही दिया जा चुका है। वास्तव में शिक्षार्थियों ने इस पुस्तक से कितना सीखा है वह इस पुस्तक की कसौटी भी है और मूल्यांकन भी। यह प्रयास प्रायोगिक है। इसमें शिक्षकों एवं छात्रों की व्यावहारिक समस्याओं के आधार पर सुधार की बहुत सी संभावनाएँ हैं। इस दिशा में सकारात्मक सुझावों का स्वागत है।

मेरी बात अधूरी रह जाएगी यदि मैं भारतीय भाषा संस्थान के पूर्व निदेशक डॉ. ई. अण्णामलै तथा उत्तर प्रदेश सरकार के भाषा विभाग के पूर्व भाषा-परामर्शी डॉ. गोविन्द शर्मा रजनीश के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट न करूँ क्योंकि *भारतीय भाषा ज्योति* श्रृंखला की पुस्तकों का रूपांकन तथा संकल्पन करने तथा कार्यशालाओं के संचालन का चुनौती पूर्ण उत्तरदायित्व इन्हीं महानुभावों द्वारा मुझे सौंपा गया था। *भारतीय भाषा ज्योति* श्रृंखला की पुस्तकों का निर्माण काफ़ी पहले हो गया था ; पर यह बहुमूल्य सामग्री बरसों तक प्रकाशन की प्रतीक्षा करती रही। संस्थान के पूर्व निदेशक डॉ. ओंकार नाथ कौल तथा संस्थान के वर्तमान निदेशक प्रो. उदय नारायण सिंह के प्रयासों से ही इन पुस्तकों को प्रकाश की किरण देखने का अवसर प्राप्त हुआ है। इन सबके प्रति मैं आभार व्यक्त करती हूँ। विशेष रूप से प्रो. सिंह ने हिंदी के माध्यम से तैयार की गई *'भारतीय भाषा ज्योति'* की श्रृंखला की सभी पुस्तकों के प्रकाशन में बहुत दिलचस्पी ली है। इस श्रृंखला को उत्तरोत्तर आगे बढ़ाने का श्रेय भी उन्हीं को जाता है।

पुस्तक निर्माण कार्यशाला में डॉ. फणीन्द्र नारायण दत्त बरुवा, डॉ. परेशचन्द्र देव शर्मा तथा

डॉ. बासंती देवी का अत्यंत रचनात्मक योगदान रहा। इनके प्रति मैं अपनी कृतज्ञता प्रकट करती हूँ। कार्यशाला में हिंदी विशेषज्ञ के रूप में डॉ. वीरभद्र मिश्र की प्रतिभागिता के लिए भी मैं उनके प्रति आभार व्यक्त करती हूँ।

उक्त कार्यशाला के उपरांत आयोजित पुनरीक्षण-कार्यशाला में संशोधन, परिवर्धन, पुनर्लेखन आदि का कार्य तत्परता से संपन्न कर सामग्री को प्रकाशन योग्य बनाने के लिए डॉ. हीरालाल बाछोतिया, प्रो. पी. एन. दत्त बरूवा, श्री देवजित शर्मा तथा श्री बिश्वदीप गोगोई के अमूल्य योगदान के लिए उनके प्रति भी मैं हार्दिक आभार प्रकट करती हूँ।

मैं श्रीमती स्वर्णाली चौधरी को भी धन्यवाद देना चाहती हूँ जिन्होंने अतीव ध्यान तथा लगन से इस पुस्तक के डी.टी.पी. का काम किया है। ह मारे संस्थान के पुस्तकालय जे अध्यज डॉ. सी.आर. सुलोच ा, डॉ. बी.ए. शारदा, डॉ. आर. सुम ाजुमारी तथा जॅाटलोजर मीर ािस्सार हुसै ा, जंप्यूटर जेंद्र जे प्रो. (डॉ.) साम् मोह ा लाल तथा उ ा जे सहजर्मी, जलाजार श्री ह. म ाोहर, हमारे मुद्रजालय जे प्रबंधज श्री एस.बी. बिश्वास और उन के सहयोगियाँ तथा प्रजाश ा विभाज जे अध्यज डॉ. रामसामी तथा उ ा जे सहयोजी आर. ांदीश इ ा सब जा भी मैं यहाँ जृतज्ञता पूर्वज स्मरज जरती हूँ। संस्था ा जे पाठ्य सामग्री ािर्माज जेंद्र जे मेरे सहयोजी श्री. एस्.एस. यदुराज ा, डॉ. बी. मल्लिजार्जु ा, डॉ. आई.एस. बोरजर, श्रीमती टी.वी. वाजी जी सहजारिता भी अविस्मरजीय है। उसी प्रजार हमारे लेजा विभाज जे मुज्य श्री. बी.जी. मंजु ाथ, और उ ा जे सहजर्मी श्री ए ा. यतिराजु तथा श्री एस. राजु भी जार्यशालाओं जे संचाल ा में मेरी बहुत मदद जी है और मेरी ध यवाद जे पात्र हैं।

मैं अप ो पति प्रो. जे.वी. श्री ािवास ा जे प्रति मेरी अपार जृतज्ञता यहाँ प्रजट जरती हूँ जि हों ो मही ाों तज चल ोवाली मेरी जार्यशालाओं जे संचाल ा में महत्वपूर्ज शैजजिज तथा सामयिज सहजारिता दी है। छुट्टि जे दि ाों तथा ऑफिस समय जे बाहर भी घंटों तज घर जी चिंता ा जर जे 'भारतीय भाषा ज्योति' शृंजला जी पुस्तजों जे ािर्मा ा में मजा हो ाा मुझे उ ा जी ही मदद से जार्यसाध्य हुआ है।

उन सभी छात्रों एवं शिक्षकों के प्रति मैं अग्रिम रूप से अपना आदर व्यक्त करना चाहती हूँ जो इस सामग्री का उपयोग करेंगे एवं इस के विषय में अपने विचार तथा प्रतिक्रियाएँ हमें अवगत कराएँगे।

मैसूर

15/5/2005

**बी. श्यामला कुमारी**

प्रो. एवं उपनिदेशक

भारतीय भाषा संस्थान, मैसूर

# प्राक्कथन

सदियों से भारत में बहुभाषिकता का प्रचलन रहा है-- यह बात अब सर्वजनविदित है। वाणिज्य और अर्थ-व्यवस्था की दृष्टि से जो देश बहुत आगे बढ़ गये हैं ऐसे देशों के निवासियों के लिए भारत की बहुभाषिकता अभी भी पहेली जैसी ही है। उनके देशों में अनेक नस्ल के लोग अपने गीत-संगीत, खाना-खजाना, वेश-आभूषण तथा रहन-सहन को लेकर आते रहे हैं, पर कुछ ही समय में उनका अपनत्व विलीन हो जाता है। अतः उनके लिए भारत में एक साथ अनेक भाषाओं का इस क़दर सदियों से कथित, पठित, प्रस्फुटित रह पाना एक अजीबो-ग़रीब मिसाल जैसा है जिसकी व्याख्या दे पाना मुश्किल काम है। पर किसी भारतीय की रोज़मर्रे की ज़िन्दगी की ओर अगर हम ग़ौर करें तो यह देखेंगे कि वह एक ही साथ प्रतिदिन अलग अलग काम में पृथक् पृथक् परिस्थितियों में भिन्न भिन्न भाषा का प्रयोग करता है। अगर हम देखते हैं कि कोई चाय के बगीचे में मज़दूरों के साथ बिहारी बोलियों में, उनके संचालकों के साथ बंगला में, दफ्तर में अंग्रेज़ी में और मनोरंजन के लिए फिल्म तथा टी.वी. में हिंदी का व्यवहार करता है और घर में अपने लोगों के साथ असमिया में बात करता है तो हमें ऐसी स्थिति में कोई अस्वाभाविकता नज़र नहीं आती है। यहाँ न केवल व्यक्ति बहुभाषी है, भाषिक स्थितियों में भी बहुभाषिकता ग्रथित है। वह तभी संभव हो सकता है जब किसी मुल्क में भाषाएँ जोड़ने का काम करती हैं, तोड़ने का नहीं। लोग अक्सर यह भूल जाते हैं कि भारत में आये, बसे और जन्मे हज़ारों क्षेत्र के लोगों के लिए उनकी भाषाएँ ही वह साधन रही हैं जो एक दूसरे को आपस में जोड़ती रही हैं।

*भारतीय भाषा संस्थान* इसी भाषिक संयोग को, आदान-प्रदान को बरक़रार रखने में और

इसमें और इज़ाफा करने के काम में अपने को समर्पित करता आया है। आधुनिक भारतीय भाषाओं के शिक्षण-प्रशिक्षण का क्षेत्र इस संस्थान के लिए सब से महत्वपूर्ण क्षेत्र रहा है। यहाँ से प्रकाशित पाँच सौ से अधिक किताबों में से आधी से ज़्यादा भाषा-शिक्षण के क्षेत्र में ही हो रही हैं।

जैसा कि भारतीय भाषा के अध्ययन-अध्यापन से जुड़े लोगों को पता ही है, 1969 में स्थापित होने के बाद से *भारतीय भाषा संस्थान* का मुख्य उद्देश्य रहा है सभी भारतीय भाषाओं का विकास करना एवं उनमें आवश्यकतानुसार पाठ्य-सामग्री तैयार करना। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए मुख्य भारतीय भाषाओं के अलावा बहुत सी जनजातीय भाषाओं पर भी शोध हो रहा है और उनमें पाठ्य-सामग्री तैयार की जा रही हैं। इसके अतिरिक्त त्रिभाषा सूत्र के अंतर्गत भारतीय भाषा संस्थान के मैसूर, पूणे, भुवनेश्वर, पाटियाला, सोलन, लखनऊ एवं गुवाहाटी में स्थित क्षेत्रीय भाषा केंद्रों के माध्यम से प्रति वर्ष जुलाई से अप्रैल तक भारत के विभिन्न राज्यों के अध्यापकों को उनकी इच्छानुसार अथवा संबंधित राज्य की भाषा प्रणाली के अंतर्गत वांछित भाषाओं में दस मास का गहन प्रशिक्षण दिया जाता है। इस प्रशिक्षण के उपरांत ये अध्यापक सीखी गई भाषा को संबंधित राज्यों के विद्यालयों में पाठ्यक्रम के अंतर्गत अथवा ऐच्छिक विषय के रूप में पढ़ाते हैं।

पर अब तक द्वितीय भाषा शिक्षण की जितनी अच्छी किताबें आती रही हैं -- खास तौर पर भारतीय भाषाओं के सीखने सिखाने की किताबें -- वे सभी अंग्रेज़ी के माध्यम से ही रची-बनी छपी-छपायी गयी हैं। उनके रचयिता और प्रकाशक शायद सोचते हैं कि अंग्रेज़ी के माध्यम को अपनाने से द्वितीय भाषा शिक्षण और विदेशी भाषा शिक्षण दोनों के लिए उनकी किताबें प्रयोग में आ सकती हैं। सोचा होगा कि इस तरह से ऐसी किताबें बाज़ार में खरी उतरेंगी। लेकिन दक्षिण एशियाई देशों में बसे और यहाँ के किसी न किसी भाषा को मातृभाषा के रूप में बोलने वालों के लिए किसी भारतीय ज़ुबान को सीखना और इसके दायरे के बाहर के लोगों के लिए हमारी भाषाओं पर अधिकार प्राप्त करना दो बिलकुल अलग शिक्षण-प्रक्रियाएँ हैं। अतः इन दोनों लक्ष्य-गोष्ठियों के लिए दो अलग तरह की सामग्री की आवश्यकता है। एक और कदम आगे जा कर अपने लंबे तज़ुर्बे

से मैं यह भी कह सकता हूँ कि अगर किसी भारतीय को एक अन्य भारतीय भाषा सिखनी-सिखानी है तो वह काम अगर एक भारतीय भाषा के ज़रिये ही अच्छी तरह की जा सकती है। उस लिहाज़ से माध्यम भाषा के रूप में हिंदी का नाम आना स्वाभाविक है कारण इसको मातृ-भाषा तथा अन्य-भाषा के रूप में बोलने-जानेवाले भारतीय लोगों की संख्या इतनी बड़ी है कि भारतीय संदर्भ में हिंदी के माध्यम से अन्य अनुसूचित भाषाओं को सिखाने की वैज्ञानिक ढंग से प्रस्तुत सामग्री अब तक क्यों नहीं आयी थी, यही एक आश्चर्य-जनक बात है। इस कमी की आपूर्ति के लिए और इन ज़रूरतों को देखते हुए भारतीय भाषा संस्थान ने **'भारतीय भाषा ज्योति'** की एक पुस्तक-श्रृंखला की संकल्पना की है। यह पुस्तक उस शृंखला की एक कड़ी है।

त्रिभाषा सूत्र के अंतर्गत हिंदी भाषी राज्यों में अन्य भारतीय भाषाओं का तीसरी भाषा के रूप में प्रचलन तो अवश्य हुआ है परंतु भाषा अध्यापकों एवं पुस्तकों की कमी होने के कारण वांछित सफलता नहीं मिल पाई। अन्य भारतीय भाषाओं एवं विशेष रूप से दक्षिण भारतीय भाषाओं के अध्ययन एवं अध्यापन हेतु उत्तर प्रदेश की राज्य सरकार एवं कुछ स्वायत्त संस्थाओं ने एक अभियान कुछ वर्ष पहले प्रारंभ किया था। चयनित भाषाओं की वांछित पुस्तक एवं भाषा अध्यापकों के विशिष्ट प्रशिक्षण एवं नियुक्ति हेतु राज्य सरकार ने *भारतीय भाषा संस्थान* का सहयोग आवश्यक समझा। इसी सहयोग की कड़ी में उत्तर प्रदेश की राज्य सरकार के अनुरोध पर *भारतीय भाषा संस्थान* ने राज्य के भाषा विभाग के साथ मिलकर असमिया, बंगला, उड़िया, मराठी, गुजराती, सिंधी, कश्मीरी, पंजाबी, कन्नड़, मलयाळम, तमिल एवं तेलुगु भाषाओं की पाठ्यसामग्री के निर्माण हेतु कार्यशालाएँ आयोजित कीं। इन कार्यशालाओं के माध्यम से इन सभी भाषाओं की पाठ्य पुस्तकें तैयार की गई थीं। ये पुस्तकें **'भारतीय भाषा ज्योति'** पुस्तक-श्रृंखला के अंतर्गत आ रही हैं। हरिद्वार के ब्रह्मवर्चस शोध संस्थान के अनुरोध पर उन के ही सहयोग में *कन्नड़, मलयाळम, तमिल* तथा *तेलुगु* पुस्तकों का मुद्रण तथा प्रकाशन हुआ है। इतिमध्य जम्मू के डोग्री संस्था की प्रार्थना के अनुसार उन के सहयोग में *डोग्री* पुस्तक का निर्माण तथा प्रकाशन भी हुआ है और कश्मीर के बाहर रहनेवाले

कश्मीरिओं के अनुरोध पर *कश्मीरी* पुस्तक का प्रकाशन हमारे संस्थान ने किया है। बाकी छह पुसतकों *असमिया, बंगला, मराठी, गुजराती, पंजाबी* तथा *ओड़िया* का प्रकाशन अब हो रहा है। *भारतीय भाषा ज्योति सिंधी* पुस्तक का प्रकाशन भी गुजरात के कच्छ के इंडियन इनस्टिट्यूट ऑफ सिंधोलजी के साथ हमारा संस्थान करनेवाला है।

मैं आशा करता हूँ कि *भारतीय भाषा ज्योति* श्रृंखला की यह **असमिया** पुस्तक समस्त हिंदी भाषा-भाषियों के लिए उपयोगी होगी। इसके माध्यम से वे न केवल संबंधित भाषा के अध्ययन में रुचि का परिचय देंगे, अपितु उसके प्रचार एवं प्रसार में भी अपना अमूल्य योगदान देंगे।

मैसूर **उदय नारायण सिंह**

15/5/2005 निदेशक, भारतीय भाषा संस्थान

# असमिया लिपि तथा उच्चारण

असमिया तथा हिंदी भाषाओं की लिपियों के मूल रूप एक ही है। लेकिन वर्तमान काल की 'वर्णमाला' आकार में हिंदी की देवनागरी वर्णमाला से कुछ अलग लगती है।

असमिया वर्णमाला परिवर्धित देवनागरी के साथ नीचे दी गई है।

## (क) स्वर वर्ण

| | | | |
|---|---|---|---|
| অ | আ | ই | ঈ |
| अ | आ | इ | ई |
| উ | ঊ | ঋ | |
| उ | ऊ | ऋ | |
| এ | ঐ | ও | ঔ |
| ए | ऐ | ओ | औ |

## (ख) व्यंजन वर्ण

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ক | খ | গ | ঘ | ঙ |
| क | ख | ग | घ | ङ |
| চ | ছ | জ | ঝ | ঞ |
| च | छ | ज | झ | ञ |
| ট | ঠ | ড | ঢ | ণ |
| ट | ठ | ड | ढ | ण |
| ত | থ | দ | ধ | ন |
| त | थ | द | ध | न |
| প | ফ | ব | ভ | ম |
| प | फ | ब | भ | म |
| য | ৰ | ল | ৱ | |
| य | र | ल | व | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| শ | ষ | স | হ |
| श | ष | स | ह |
| ক্ষ | ড় | ঢ় | য় |
| क्ष | ड़ | ढ़ | य |
| ৎ | ং | ঃ | ঁ |
| त् | ं | ः | ँ |

## (ग) उच्चारण

यद्यपि देखने में यह स्पष्ट लगता है कि हर नागरी लिपि चिह्न के लिए असमिया में भी एक लिपि चिह्न है (केवल য और ৎ अधिक है) लेकिन उच्चारण की दृष्टि से दोनो भाषाओं में बहुत अंतर है।

असमिया के कुछ अक्षरों के उच्चारण देवनागरी के समान नहीं है। शिक्षार्थिओं को ध्यान रहें कि केवल दो असमिया वर्णों का समानधर्मी वर्ण नागरी लिपि में नहीं हैं। इन दो वर्णों हैं 'য' और 'ৎ'। दरअसल नागरी 'य' से ही असमिया 'য' और 'য়' अक्षरों का निर्माण हुआ; जब शब्दों के शुरु में 'য' होता है, अन्य स्थानों पर 'য়' होता है। इनके बारे में नीचे संक्षेप में चर्चा की जा रही है !

(क)　असमिया स्वरों में ह्रस्व और दीर्घ में कोई अंतर नहीं होता। लिखने में दोनों का अलग अलग प्रयोग होने पर भी ই (इ) और ঈ (ई) या উ (उ) और ঊ (ऊ) के उच्चारण में कोई अंतर नहीं है। असमिया ঐ (ऐ) का उच्चारण (ओइ) और ঔ (औ) का उच्चारण (ओउ) होता है। असमिया অ (अ) भी हिन्दी का (अ) के बराबर नहीं है; इसका उच्चारण करते समय जिह्वा-मूल थोड़ा नीचे होता है। असमिया আ (आ) वस्तुतः हिन्दी (अ) का प्रायः समान है।

(ख)　असमिया চ और ছ का उच्चारण हिन्दी के 'स' जैसा है। জ, ঝ और য का उच्चारण हिन्दी के 'ज' के समान है। फिर भी 'ঝ' का उच्चारण हिन्दी 'झ' के समान कुछ शब्दों में अभी भी विद्यमान है।

(ग)　असमिया दन्त और मूर्धन्य ध्वनियों में कोई अंतर नहीं है ি, ঠ, ড, ঢ, ণ और ত, থ, দ, ধ,

न में भी उच्चारण की दृष्टि से कोई अंतर नहीं है। दरअसल इनका उच्चारण दन्त या मूर्धन्य न होकर असमिया में दन्तमूलीय होता है।

(घ) साधारणतया संयुक्ताक्षर होने पर শ, ষ, স का उच्चारण हिन्दी के 'स' जैसा होता है। लेकिन दो स्वरोंके बीच अथवा 'र' के साथ दूसरे वर्ण के रूप में संयुक्ताक्षर में विद्यमान শ, ষ, স का उच्चारण 'स' ('ख' और 'ह' के बीच का) होता है। प्रशिक्षक के उच्चारण का अनुसरण करके ही इसका सही-उच्चारण छात्र सीख सकेंगे। कारण है कि इसके समान ध्वनि हिन्दी या अन्य भारतीय भाषाओं में नहीं है। यहाँ परिवर्धित नागरी लिपि में 'स' के नीचे बिंदु देकर लिखा गया है। अर्थात् नागरी लिपि में শ, ষ, স को (स़) के रूप में लिखा गया है।

(ङ) असमिया में संयुक्ताक्षर में अंत होनेवाले शब्दों का उच्चारण अकारांत होता है। हिन्दी में साधारणतया इस तरह के शब्द व्यंजनांत बोले जाते हैं। इसलिए परिवर्धित नागरी में इसे बताने के लिए (अ) चिह्न का प्रयोग किया गया है (प्रारंभिक 5 पाठों में)।

(च) असमिया में निम्नलिखित संयुक्ताक्षरों के उच्चारण ध्यान देने लायक है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ক্ + ষ | = | 'ক্ষ' \|क्ष\| | = | 'क्ख' के समान उच्चारण है। |
| হ্ + য় | = | 'হ্য' \|ह्य\| | = | 'इज्ज' के समान उच्चारण है। |
| জ্ + ঞ | = | 'জ্ঞ' \|ज्ञ\| | = | 'ग्यँ' के समान उच्चारण है। |
| ঞ্ + চ | = | 'ঞ্চ' \|चं\| | = | 'न्स' के समान उच्चारण है। |
| ঞ্ + ছ | = | 'ঞ্ছ' \|छं\| | = | 'न्स' के समान उच्चारण है। |
| ঞ্ + জ | = | 'ঞ্জ' \|जं\| | = | 'न्ज' के समान उच्चारण है। |

अर्थात् ঞ (ञ) का उच्चारण 'न' जैसा होता है।

(छ) असमिया में कभी कभी एक ही वर्ण का उच्चारण दो प्रकार से किया जाता है। साधारणतया परवर्ती अक्षर ই |इ| या উ |उ| रहने पर पहले का |अ| या |ए| को ध्वनि उच्चारण |ओ| या |ऍ| की तरह होता है। इसलिए परिवर्धित नागरी में ऐसी जगहों में |ऑ| या |ऍ| का प्रयोग किया गया है।

यह केवल शिक्षार्थियों के स्वाध्याय में सहायता के लिए ही है। प्रशिक्षक का अनुकरण कर उच्चारण का अभ्यास करें तो अधिक उपयुक्त होगा।

## 1. असमिया अक्षर लिखने के लिए हाथ चलाने की रीति

हर भाषा की तरह असमिया में भी अक्षर लिखने के समय किस तरह हाथको घुमाना है, इसका एक तरीका होता है। विद्यार्थी इस तरीके को सीख लें तो असमिया लिखना आसान होगा।

## 2. असमिया स्वराक्षरों की मात्राएँ

| क्रमसंख्या | अक्षर | मात्रा | उदाहरण | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | আ<br>आ | া<br>ा | কা<br>का | খা<br>खा | পা<br>पा |
| 2. | ই<br>इ | ি<br>ि | কি<br>कि | খি<br>खि | পি<br>पि |
| 3. | ঈ<br>ई | ী<br>ी | কী<br>की | খী<br>खी | পী<br>पी |
| 4. | উ<br>उ | জ্জু<br>ु | কু<br>कु | খু<br>खु | পু<br>पु |
| 5. | ঊ<br>ऊ | জ্জূ<br>ू | কূ<br>कू | খূ<br>खू | পূ<br>पू |
| 6. | ঋ<br>ऋ | জ্জৃ<br>ृ | কৃ<br>कृ | খৃ<br>खृ | পৃ<br>पृ |
| 7. | এ<br>ए | জ্জে<br>े | কে<br>के | খে<br>खे | পে<br>पे |
| 8. | ঐ<br>ऐ | জ্জৈ<br>ै | কৈ<br>कै | খৈ<br>खै | পৈ<br>पै |
| 9. | ও<br>ओ | জ্জো<br>ो | কো<br>को | খো<br>खो | পো<br>पो |
| 10. | ঔ<br>औ | জ্জৌ<br>ौ | কৌ<br>कौ | খৌ<br>खौ | পৌ<br>पौ |

## 3. असमिया व्यंजनाक्षर स्वराक्षरों की मात्राओं के साथ (असमिया बारह खड़ी)

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ক<br>क | কা<br>का | কি<br>कि | কী<br>की | কু<br>कु | কূ<br>कू | কৃ<br>कृ | কে<br>के | কৈ<br>कै | কো<br>को | কৌ<br>कौ | কং<br>कं | কঃ<br>कः |
| খ<br>ख | খা<br>खा | খি<br>खि | খী<br>खी | খু<br>खु | খূ<br>खू | খৃ<br>खृ | খে<br>खे | খৈ<br>खै | খো<br>खो | খৌ<br>खौ | খং<br>खं | খঃ<br>खः |
| গ<br>ग | গা<br>गा | গি<br>गि | গী<br>गी | গু<br>गु | গূ<br>गू | গৃ<br>गृ | গে<br>गे | গৈ<br>गै | গো<br>गो | গৌ<br>गौ | গং<br>गं | গঃ<br>गः |
| ঘ<br>घ | ঘা<br>घा | ঘি<br>घि | ঘী<br>घी | ঘু<br>घु | ঘূ<br>घू | ঘৃ<br>घृ | ঘে<br>घे | ঘৈ<br>घै | ঘো<br>घो | ঘৌ<br>घौ | ঘং<br>घं | ঘঃ<br>घः |
| ঙ<br>ङ | ঙা<br>ङा | ঙি<br>ङि | ঙী<br>ङी | ঙু<br>ङु | ঙূ<br>ङू | X | ঙে<br>ङे | X | ঙো<br>ङो | X | ঙং<br>ङं | ঙঃ<br>ङः |
| চ<br>च | চা<br>चा | চি<br>चि | চী<br>ची | চু<br>चु | চূ<br>चू | চৃ<br>चृ | চে<br>चे | চৈ<br>चै | চো<br>चो | চৌ<br>चौ | চং<br>चं | চঃ<br>चः |
| ছ<br>छ | ছা<br>छा | ছি<br>छि | ছী<br>छी | ছু<br>छु | ছূ<br>छू | ছৃ<br>छृ | ছে<br>छे | ছৈ<br>छै | ছো<br>छो | ছৌ<br>छौ | ছং<br>छं | ছঃ<br>छः |
| জ<br>ज | জা<br>जा | জি<br>जि | জী<br>जी | জু<br>जु | জূ<br>जू | জৃ<br>जृ | জে<br>जे | জৈ<br>जै | জো<br>जो | জৌ<br>जौ | জং<br>जं | জঃ<br>जः |
| ঝ<br>झ | ঝা<br>झा | ঝি<br>झि | X | ঝু<br>झु | X | X | ঝে<br>झे | X | X | X | ঝং<br>झं | ঝঃ<br>झः |
| ঞ<br>ञ | ঞা<br>ञा | ঞি<br>ञि | X | X | X | X | X | X | X | X | X | X |
| ট<br>ट | টা<br>टा | টি<br>टि | টী<br>टी | টু<br>टु | X | X | টে<br>टे | টৈ<br>टै | টো<br>टो | টৌ<br>टौ | টং<br>टं | টঃ<br>टः |
| ঠ<br>ठ | ঠা<br>ठा | ঠি<br>ठि | ঠী<br>ठी | ঠু<br>ठु | X | ঠৃ<br>ठृ | ঠে<br>ठे | ঠৈ<br>ठै | ঠো<br>ठो | ঠৌ<br>ठौ | ঠং<br>ठं | ঠঃ<br>ठः |

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ড<br>ड | ডা<br>डा | ডি<br>डि | ডী<br>डी | ডু<br>डु | ডূ<br>डू | ডৃ<br>डृ | ডে<br>डे | ডৈ<br>डै | ডো<br>डो | ডৌ<br>डौ | ডং<br>डं | ডঃ<br>डः |
| ঢ<br>ढ | ঢা<br>ढा | ঢি<br>ढि | ঢী<br>ढी | ঢু<br>ढु | ঢূ<br>ढू | X | ঢে<br>ढे | ঢৈ<br>ढै | ঢো<br>ढो | ঢৌ<br>ढौ | ঢং<br>ढं | ঢঃ<br>ढः |
| ণ<br>ण | ণা<br>णा | ণি<br>णि | ণী<br>णी | ণু<br>णु | ণূ<br>णू | X | ণে<br>णे | ণৈ<br>णै | ণো<br>णो | ণৌ<br>णौ | ণং<br>णं | ণঃ<br>णः |
| ত<br>त | তা<br>ता | তি<br>ति | তী<br>ती | তু<br>तु | তূ<br>तू | তৃ<br>तृ | তে<br>ते | তৈ<br>तै | তো<br>तो | তৌ<br>तौ | তং<br>तं | তঃ<br>तः |
| থ<br>थ | থা<br>था | থি<br>थि | থী<br>थी | থু<br>थु | থূ<br>थू | থৃ<br>थृ | থে<br>थे | থৈ<br>थै | থো<br>थो | থৌ<br>थौ | থং<br>थं | থঃ<br>थः |
| দ<br>द | দা<br>दा | দি<br>दि | দী<br>दी | দু<br>दु | দূ<br>दू | দৃ<br>दृ | দে<br>दे | দৈ<br>दै | দো<br>दो | দৌ<br>दौ | দং<br>दं | দঃ<br>दः |
| ধ<br>ध | ধা<br>धा | ধি<br>धि | ধী<br>धी | ধু<br>धु | ধূ<br>धू | ধৃ<br>धृ | ধে<br>धे | ধৈ<br>धै | ধো<br>धो | ধৌ<br>धौ | ধং<br>धं | ধঃ<br>धः |
| ন<br>न | না<br>ना | নি<br>नि | নী<br>नी | নু<br>नु | নূ<br>नू | নৃ<br>नृ | নে<br>ने | নৈ<br>नै | নো<br>नो | নৌ<br>नौ | নং<br>नं | নঃ<br>नः |
| প<br>प | পা<br>पा | পি<br>पि | পী<br>पी | পু<br>पु | পূ<br>पू | পৃ<br>पृ | পে<br>पे | পৈ<br>पै | পো<br>पो | পৌ<br>पौ | পং<br>पं | পঃ<br>पः |
| ফ<br>फ | ফা<br>फा | ফি<br>फि | ফী<br>फी | ফু<br>फु | ফূ<br>फू | X | ফে<br>फे | ফৈ<br>फै | ফো<br>फो | ফৌ<br>फौ | ফং<br>फं | ফঃ<br>फः |
| ব<br>ब | বা<br>बा | বি<br>बि | বী<br>बी | বু<br>बु | বূ<br>बू | বৃ<br>बृ | বে<br>बे | বৈ<br>बै | বো<br>बो | বৌ<br>बौ | বং<br>बं | বঃ<br>बः |
| ভ<br>भ | ভা<br>भा | ভি<br>भि | ভী<br>भी | ভু<br>भु | ভূ<br>भू | ভৃ<br>भृ | ভে<br>भे | ভৈ<br>भै | ভো<br>भो | ভৌ<br>भौ | ভং<br>भं | ভঃ<br>भः |

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ম<br>म | মা<br>मा | মি<br>मि | মী<br>मी | মু<br>मु | মূ<br>मू | মৃ<br>मृ | মে<br>मे | মৈ<br>मै | মো<br>मो | মৌ<br>मौ | মং<br>मं | মঃ<br>मः |
| য়<br>य | য়া<br>या | য়ি<br>यि | য়ী<br>यी | য়ু<br>यु | য়ূ<br>यू | X | য়ে<br>ये | য়ৈ<br>यै | য়ো<br>यो | য়ৌ<br>यौ | য়ং<br>यं | য়ঃ<br>यः |
| ৰ<br>र | ৰা<br>रा | ৰি<br>रि | ৰী<br>री | ৰু<br>रु | ৰূ<br>रू | X | ৰে<br>रे | ৰৈ<br>रै | ৰো<br>रो | ৰৌ<br>रौ | ৰং<br>रं | ৰঃ<br>रः |
| ল<br>ल | লা<br>ला | লি<br>लि | লী<br>ली | লু<br>लु | X | X | লে<br>ले | লৈ<br>लै | লো<br>लो | লৌ<br>लौ | লং<br>लं | লঃ<br>लः |
| ৱ<br>व | ৱা<br>वा | ৱি<br>वि | X | X | X | X | ৱে | ৱৈ | X | X | X | X |
| শ<br>श | শা<br>शा | শি<br>शि | শী<br>शी | শু<br>शु | শূ<br>शू | শৃ<br>शृ | শে<br>शे | শৈ<br>शै | শো<br>शो | শৌ<br>शौ | শং<br>शं | শঃ<br>शः |
| ষ<br>ष | ষা<br>षा | ষি<br>षि | ষী | ষু | X | X | ষে<br>षे | X | ষো<br>षो | X | X | X |
| স<br>स | সা<br>सा | সি<br>सि | সী<br>सी | সু<br>सु | সূ<br>सू | সৃ<br>सृ | সে<br>से | সৈ<br>सै | সো<br>सो | সৌ<br>सौ | সং<br>सं | সঃ<br>सः |
| হ<br>ह | হা<br>हा | হি<br>हि | হী<br>ही | হু<br>हु | হূ<br>हू | হৃ (হৃ)<br>हृ | হে<br>हे | হৈ<br>है | হো<br>हो | হৌ<br>हौ | হং<br>हं | হঃ<br>हः |
| ক্ষ<br>क्ष | ক্ষা<br>क्षा | ক্ষি<br>क्षि | ক্ষী<br>क्षी | ক্ষু<br>क्षु | ক্ষূ<br>क्षू | X | ক্ষে<br>क्षे | X | ক্ষো<br>क्षो | ক্ষৌ<br>क्षौ | ক্ষং<br>क्षं | ক্ষঃ<br>क्षः |

**4.** वर्णमाला के अक्षरों के आकार को ध्यान में रखते हुए असमिया लिपि को 9 समूहों में विभाजित करने से अक्षर लिखने का अभ्यास आसान हो सकता है। नीचे इसी तरह से अक्षरों के समूह दिए गए हैं। हर समूह का प्रथम अक्षर लिखना सीखने पर बाकी अक्षरों को लिखना आसान हो सकेगा। हर पंक्ति में प्रथम अक्षर लिखने के समय हाथ को किस तरह घुमाना है, इसे तीर की दिशा के अनुसार किया जाना चाहिए। दूसरे अक्षरों के लिए जो अतिरिक्त चिह्न चाहिए इसे भी तीर के चिह्न से दिखाया गया है।

**4.1**

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ত | অ | আ | ও | ঔ | া | ো | ৌ |
| त | अ | आ | ओ | औ | ा | ो | ौ |

ঔ (ओउ) আতা (आता)

তত (तत) তাত (तात)

আও (आओ) তাও (ताओ)

**4.2**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| হ<br>ह | ই<br>इ | ঈ<br>ई | স<br>स | ি<br>ि | ী<br>ी |

ই (इ) হিত (हित)

তই (तइ) সাত (सात)

তাই (ताइ) হাতী (हाति)

**4.3**

| এ | ঐ | ঞ | ে | ৈ |
|---|---|---|---|---|
| ए | ऐ | ञ | ˋ | ˋˋ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| এম্প | (एइ) | তেহে | (तेहे) |
| তাম্প | (ताइ) | তেওঁ | (तेओं) |
| সৈ | (सइ) | আঁসৈ | (आसोइ) |

**4.4**

| ড | ড় | জ | উ | ঊ | ঙ | ভ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ड | ड़ | ज | उ | ऊ | ङ | भ |

উ = জ্জু

ঊ = জ্জূ

ঙ = ঙ

হ্ + উ = হু হু

| | | | |
|---|---|---|---|
| আজি | (आजि) | ডাহ | (डाह) |
| জোঙা | (जोङा) | হোজা | (होजा) |
| জেং | (जें) | ভূঁঞা | (भुइआ) |

**4.5**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ব | ৰ | ক | ৱ | ধ | ঝ |
| ब | र | क | व | ध | झ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| □ | ৰ | = | □ | |
| ৰ | □ | = | □ | |
| ব্ | + ৰ | = | ব্ৰ | |
| ৰ্ | + ব | = | ৰ্ব | |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ত | + ৰ | = | ত্ৰ |
| ক | + ৰ | = | ক্ৰ, ক্ৰ |
| ভ | + ৰ | = | ভ্ৰ |
| ঙ | + ক | = | ঙ্ক , ংক |
| ৰ | + উ | = | ৰু, ৰু |

| | | | |
|---|---|---|---|
| কাৰ | (कार) | বিহু | (विहु) |
| ধাৰ | (धार) | উৰুকা | (उरुका) |
| তোৰ | (तोर) | ডাৱৰ | (डावर) |

**4.6**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| য | ষ | য় | ফ | ঘ |
| *य | ष | य़ | फ | घ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | | য় | = | জ্য |
| ব্ | + | য় | = | ব্য |
| ত্ | + | য় | = | ত্য |
| হ্ | + | য় | = | হ্য |

| | | | |
|---|---|---|---|
| বিয়া | (बिया) | ফাকি | (फाकि) |
| ষাঁড় | (षाँड़) | ইস্পাত | (इयात) |
| বাক্য | (बाक्य) | ঔষধ | (औषध) |

*** बंगला उच्चारण 'ज' जैसा।**

**4.7**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| ন | ল | ম | ণ | শ | ক্ষ |
| न | ल | म | ण | श | क्ष |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| শ্ | + | উ | = | শু, শূ |
| ম্ | + | ঔ | = | মৌ |
| ল্ | + | ও | = | লো |
| ক্ষ্ | + | এ | = | ক্ষে |

নাম (नाम) শুন (सुन)

লাভ (लाभ) ৰক্ষা (रक्षा)

নৰম (नरम) বহল (बहल)

**4.8**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| থ | গ | প | খ | ঋ |
| थ | ग | प | ख | ऋ |

ঋ = ৃ

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| গ্ | + ঋ | = | গৃ | |
| হ্ | + ঋ | = | হৃ | |
| গ্ | + উ | = | গু, | গু |

| | | | |
|---|---|---|---|
| গপ | (गप) | কৃষি | (कृषि) |
| পাপ | (पाप) | গৰম | (गरम) |
| ঋণ | (ऋण) | কপাল | (कपाल) |

**4.9**

| ঢ | ঢ় | ট | চ | ছ | দ | ঠ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ढ | ढ़ | ट | च | छ | द | ठ |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ঢ্ | + | এ | = | ঢে |
| ঢ়্ | + | আ | = | ঢ়া |
| ট্ | + | ও | = | টো |
| চ্ | + | উ | = | চু |
| ছ্ | + | ঐ | = | ছৈ |
| দ্ | + | ৰ | = | দ্ৰ |
| ঠ্ | + | ই | = | ঠি |

ঢেকি (ढेकि)

বুঢ়া (बुढ़ा)

ইটো (इटो)

চুমা (सुमा)

পিছত (पिसत)

দোকান (दोकान)

ঠেক (ठेक)

**4.9**

| | | | |
|---|---|---|---|
| ঃ | ং | ঁ | ৎ |
| ः | ं | ँ | त् |

| | | |
|---|---|---|
| ঙ্ | = | ং |
| ত্ | = | ৎ |

খ + ঙ = খং    ৰ + ঙ = ৰং

স + ত = সৎ    ত + ত = তৎ

খাং (खां)    ৰংঘৰ (रंघर)    অসৎ (असत्)

তৎক্ষণাৎ (तत्क्षणात्)    ধেৎতেৰি (धेत्तेरि)    সোঁৱৰণি (सौंवरनि)

वर्णों में स्वरों की मात्राएँ जोड़ने पर कोई कोई असमिया अक्षरोंके दो-दो रूप होते हैं। जैसे :

গ্ + উ = গু, গু          ৰ্ + উ = ৰু, ৰু

শ্ + উ = শু, শু          ৰ্ + ঊ = ৰূ, ৰূ

হ্ + উ = হু, হু

5. असमिया में संयुक्त व्यंजन वर्ण लिखने के तरीका नीचे दिए गए हैं। कई कई युक्ताक्षर दो तरीके से लिखे जाते हैं। इस भिन्नता को भी दिखाया गया है।

5.1 जो संयुक्त वर्ण ऊपर-नीचे लिखा जाता है:

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ক্ | + | ক | = | ক্ক | : | মক্কা |
| ক্ | + | ম | = | ক্ম | : | ৰুক্ম |
| ক্ | + | ল | = | ক্ল | : | ক্লান্তি |
| গ্ | + | ন | = | গ্ন, গ্‌ন | : | অগ্নি |
| গ্ | + | ল | = | গ্ল, গ্‌ল | : | গ্লানি |
| ট্ | + | ট | = | ট্ট | : | ভাট্টা |
| ত্ | + | ত | = | ত্ত | : | দত্ত |
| ত্ | + | ন | = | ত্ন, | : | ৰত্ন |
| ত্ | + | ম | = | ত্ম | : | আত্মা |
| দ্ | + | ব | = | দ্ব | : | বিদ্বান |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ন্ | + | ত | = | ন্ত, ন্‌ত | : | অন্ত |
| ন্ | + | ন | = | ন্ন | : | অন্ন |
| ন্ | + | ম | = | ন্ম | : | সন্মান |
| ম্ | + | ব | = | ম্ব | : | চুম্বন |
| ল্ | + | ক | = | ল্ক | : | উল্কা |
| ল্ | + | প | = | ল্প, ল্‌প | : | কল্পনা |
| ল্ | + | ল | = | ল্ল | : | উল্লেখ |
| শ্ | + | ম | = | শ্ম | : | শ্মশান |
| শ্ | + | ল | = | শ্ল | : | শ্লোক |
| স্ | + | ক | = | স্ক, স্‌ক | : | স্কুল |
| স্ | + | ত | = | স্ত, স্‌ত | : | স্তন |

**5.2** जो संयुक्त वर्ण पास पास में लिखा जाता है:

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| চ্ | + | চ | = | চ্চ | : | উচ্চ |
| চ্ | + | ছ | = | চ্ছ | : | বিচ্ছেদ |
| জ্ | + | জ | = | জ্জ | : | লজ্জা |
| জ্ | + | ঞ | = | জ্ঞ | : | বিজ্ঞান |
| ঞ্ | + | ছ | = | ঞ্ছ | : | বাঞ্ছা |
| ঞ্ | + | জ | = | ঞ্জ | : | আঞ্জা |
| ণ্ | + | ট | = | ণ্ট | : | বণ্টন |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ण् | + | ঠ | = | ণ্ঠ | : | কণ্ঠ |
| ण् | + | ড | = | ণ্ড | : | অণ্ডা |
| द् | + | দ | = | দ্দ | : | উদ্দেশ্য |
| न् | + | দ | = | ন্দ | : | আনন্দ |
| न् | + | ধ | = | ন্ধ | : | অন্ধ |
| ब् | + | দ | = | ব্দ | : | শব্দ |
| म् | + | প | = | ম্প | : | চম্পা |
| ल् | + | ট | = | ল্ট | : | উল্টা |
| श् | + | চ | = | শ্চ | : | নিশ্চয় |
| ह् | + | ম | = | হ্ম | : | ব্ৰহ্মা |
| ष् | + | ক | = | ষ্ক | : | পুষ্কৰ |
| ष् | + | ট | = | ষ্ট | : | অষ্টম |
| ष् | + | ঠ | = | ষ্ঠ | : | ওষ্ঠ্য |
| ष् | + | প | = | ষ্প | : | পুষ্প |
| ष् | + | ম | = | ষ্ম | : | ভীষ্ম |

**5.3 तीन व्यंजन वर्णों का युक्ताक्षर :**

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ज् | + | ज् | + | ব | = | জ্জ্ব | : | উজ্জ্বল |
| त् | + | त् | + | ব | = | ত্ত্ব | : | তত্ত্ব |
| न् | + | त् | + | ৰ | = | ন্ত্ৰ | : | মন্ত্ৰ |
| न् | + | द् | + | ৰ | = | ন্দ্ৰ | : | চন্দ্ৰ |

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| न् | + | ध् | + | ৰ | = | ন্ধ্ৰ | : | অন্ধ্ৰ |
| न् | + | ध् | + | য় | = | ন্ধ্য | : | বিন্ধ্য |
| म् | + | प् | + | ৰ | = | ম্প্ৰ | : | সম্প্ৰদান |
| म् | + | भ् | + | ৰ | = | ম্ভ্ৰ | : | সম্ভ্ৰম |
| स् | + | त् | + | ৰ | = | স্ত্ৰ | : | স্ত্ৰী |
| ष् | + | ट् | + | ৰ | = | ষ্ট্ৰ | : | ৰাষ্ট্ৰ |
| ৰ্ | + | द् | + | ধ | = | ৰ্দ্ধ | : | অৰ্দ্ধ |
| ৰ্ | + | श् | + | ব | = | ৰ্শ্ব | : | পাৰ্শ্ব |

## 6. असमिया अंक

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ১ | ২ | ৩ | ৪ | ৫ | ৬ | ৭ | ৮ | ৯ | ১০ |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० |












# ১০

7. **लिपि पाठ -- एक नमूना**

**पाठ 1**

**I. अक्षर**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ত<br>त | অ<br>अ | আ<br>आ | ও<br>ओ | ঔ<br>औ |

| | | |
|---|---|---|
| া | ে া | জ্জৌ |
| ा | ो | ौ |

**II.** शब्द

| | | | |
|---|---|---|---|
| অত | (अत) | ঔ | (औ) |
| আতা | (आता) | তত | (तत) |
| তাত | तात | আঔ | (आओ) |

**III.** पढ़िए

অত          তাত

আতা          তত

অ    আ    ও    ঔ    ত

**IV.** लिखिए

ত --- --- --- --- --- ত

অ --- --- --- --- --- অ

আ --- --- --- --- --- আ

ও --- --- --- --- --- ও

ঔ --- --- --- --- --- ঔ

তত --- --- --- --- --- তত

আতা --- --- --- --- --- আতা

অত --- --- --- --- --- অত

তাত --- --- --- --- --- তাত

## V. अभ्यास

1. दिए गए अक्षरों में 'ত' को पहचानिए।

অ আ ত ও ঔ ত্ত

2. दिए गए अक्षरों में 'আ' को पहचानिए।

ত অ ভ আ ড ঔ

3. दिए गए अक्षरों में 'ঔ' को पहचानिए।

ত ও ত্ত ঔ ঐ

4. ऊपर की पंक्ति के जो अक्षर नीचे की पंक्ति में हैं उन अक्षरों पर घेरे लगाइए।

| অ | |
|---|---|
| অ | ত |

| ত | |
|---|---|
| ত | আ |

| ও | |
|---|---|
| ও | ঔ |

| আ | |
|---|---|
| ও | আ |

| ঔ | |
|---|---|
| ঔ | ত |

5. ऊपर की पंक्ति के जो शब्द नीचे की पंक्ति में हैं उन शब्दों पर घेरे लगाइए।

| তাত | |
|---|---|
| তাত | অত |

| অত | |
|---|---|
| তাত | অত |

| আতা | |
|---|---|
| অত | আতা |

| তত | |
|---|---|
| অত | তত |

| তাও | |
|---|---|
| তাত | তাও |

| অত | |
|---|---|
| অত | আতা |

6. दोहराए गए अक्षरों को पहचानिए।

তত অত মত অঅ আত তো তো

7. सही प्रकार से मिलाकर पढ़िए।

আ    তা

ত    ত

তা    ত

অ    ত

ও

8. देवनागरी लिपि में दिए गए असमिया शब्दों को असमिया लिपि में लिखिए।

औ    आता    अत    ताओ    आओ

9. कोष्ठक में दिए गए अक्षरों में से सही अक्षर चुनकर शब्द पूरे कीजिए।

(অ, ও, ত)

অ ______

তা ______

ত ______

আ ______

10. অ, ত तथा আ अक्षर आनेवाले एक-एक शब्द लिखिए।

11. रेखांकित अक्षर के स्थान पर एक अन्य अक्षर लिखकर नया शब्द बनाइए।

<u>ত</u>ত

12. सही अक्षर का प्रयोग कर शब्द पूरे कीजिए।

আ ___    অ ___    ত ___    তা ______

# পাঠ
# पाठ 1

## চুবুৰীয়াৰ ঘৰত

জৈন : নমস্কাৰ, ডাঙৰীয়া। মম্প
जॅइन : नमस्कार, दाङओरिया। मोइ

সুকুমাৰ জৈন।
सुकुमार जॅइन।

চৌধুৰী : নমস্কাৰ। মম্প মহেন্দ্ৰ চৌধুৰী।
सौधुरी : नमस्कार। मोइ महेन्द्र सौधुरी।

মম্প এম্প গাঁৱৰ পোষ্ট-মাষ্টৰ।
मोइ एइ गाँवर पोस्त-मास्टर।

আপুনি ?
आपुनि?

জৈন : মম্প ম্পয়াৰ নতুন কৃষি
जॅइन : मोइ इयार नतुन कृस़ि

বিষয়া।
विस़या।

চৌধুৰী : আহক, ভিতৰলৈ আহক।
सौधुरी : आहक, भितरलोइ आहक।

জৈন : ধন্যবাদ।
जॅइन : धन्यबाद।

(চাহ লৈ বিমলা চৌধুৰীৰ প্ৰৱেশ)

## पड़ोसी के घर में

जैन : नमस्कार, श्रीमानजी। मैं सुकुमार जैन हूँ।

चौधुरी : नमस्कार, मैं महेन्द्र चौधुरी हूँ। मैं इस गाँव का पोस्ट-मास्टर हूँ। (और) आप?

जैन : मैं यहाँ का नया कृषि-विकास अधिकारी हूँ।

चौधुरी : आइए, अंदर आइए।

जैन : धन्यवाद।

(चाय लेकर श्रीमती विमला चौधुरी का प्रवेश)

চৌধুৰী : এওঁ মোৰ পৰিবাৰ বিমলা
सौधुरी : एआँ मोर परिबार बिमला

চৌধুৰী। এইপ মোৰ ছোৱালী
सौधुरी। एइ मोर सोआली

বুলি। ইপ মোৰ সৰু ভাইপ
बुलि। इ मोर सरु
भाई

ৰঞ্জিৎ। এইপখনেইপ মোৰ
सरु

रंजित्। एइखनेइ मोर सरु

সংসাৰ।
संसार।

জৈন : মোৰ ভনীৰ নামো বিমলা।
जॅइन : मोर भनीर नामो बिमला।

মিচেচ চৌধুৰী : জলপান আৰম্ভ কৰক।
এয়া
मिसेस सौधुरी : जलपान आरम्भ करक। एया

অসমীয়া জলপান। কোমল
असमिया जलपान। कोमल

চাউল, দৈ, গুড়, আৰু
साउल, दोइ, गुड़ आरु

কল। এয়া তিল পিঠা।
कल। एया तिल पिठा।

এইপবোৰ নাৰিকলৰ লাৰু।
एइबोर नारिकलर लारु।

জৈন : এৰা, এইপ জলপান বৰ
जॅइन : एरा, एइ जलपान बर

चौधुरी : ये मेरी पत्नी विमला चौधुरी हैं। यह मेरी बेटी बुली है। यह मेरा छोटा भाई रंजीत् है। यही मेरा छोटा-सा परिवार है।

जैन : मेरी बहन का नाम भी विमला है।

श्रीमती चौधुरी : जलपान शुरु कीजिए। यह असमीया जलपान है। (यह हमारा) 'कोमल चावल', दही, गुड़ और केला है। यह तिलगुझिया और अनरशा है। ये नारियल के लड्डू हैं।

जैन : अहा। यह जलपान तो बड़ा स्वादिष्ट है। दही भी बढ़िया है। दही मेरे बड़े भाई को बहुत प्रिय है।

সোৱাদ। দৈখিনিও বৰ
स़ोआद। दोइखिनिओ ৱर
ভাল। দৈ মোৰ
ককাম্পদেউৰ
भाल। दोइ मोर ककाइदेउर
বৰ প্ৰিয়।
ৱर प्रिय।

মিচেচ চৌধুৰী : দৈ আমাৰো বৰ প্ৰিয়।
मिसेस चौधुरी : दोइ आमारो ৱर प्रिय।

জৈন : চাহখিনিও বেচ কড়া।
जॅइन : साह खिनिओ बेस कढ़ा।
এনে চাহেম্প মোৰ
পচন্দ।
एने साहेइ मोर पसन्द।

মিচেচ চৌধুৰী : ধন্যবাদ। এয়া তামোল।
मिसेस सौधुरी : धन्यबाद। एइया तामोल।

জৈন : ধন্যবাদ!
जॅइन : धन्यबाद!

श्रीमती चौधुरी : दही हम लोगों को भी बड़ा प्रिय है।

जैन : चाय भी बड़ी कड़क है। ऐसी ही चाय मुझे पसन्द है।

श्रीमती चौधुरी : धन्यवाद। लीजिए पान।

जैन : धन्यवाद!

## শব্দাৰ্থ (शब्दार्थ)

| असमिया शब्द | उच्चारण | अर्थ |
|---|---|---|
| ডাঙৰীয়া | दाङओरिया | महाशय |
| মম্প | मोइ | मैं |
| এম্প | एइ | इस (यह), वह (स्त्री) |
| গাঁৱৰ | गाँवर | गाँव का |
| কৃষি | कृसि़ | कृषि |

| | | |
|---|---|---|
| বিষয়া | विस़या | अधिकारी |
| আহক | आहक | आइए |
| ভিতৰলৈ | भितरलोइ | भीतर |
| চাহ | साह | चाय |
| মেজত | मेजत | मेज पर |
| এওঁ | एऑं | वे (आदर सूचक) |
| মোৰ | मोर | मेरा |
| পৰিবাৰ | परिबार | घरवाली, पत्नी |
| ছোৱালী | सोआली | लड़की (पुत्री) |
| সৰু | स़रु | छोटा |
| সংসাৰ | स़ंस़ार | परिवार |
| ভনী | भनी | बहन |
| জলপান | जलपान | जलपान |
| দৈ | दोइ | दही |
| কল | कल | केला |
| তিল-পিঠা | तिल-पिठा | तिल से बनायी हुई गुझिया |
| এম্পবোৰ | एइबोर | ये (सब) |
| নাৰিকলৰ লাৰু | नारिकलर लारु | नारियल के लड्डू |
| সোৱাদ | स़ोआद | स्वादिष्ट |
| ভাল | भाल | अच्छा |
| বেচ | बेस | बहुत |
| কড়া | कढ़ा | कड़क (कड़ी) |
| পচন্দ | पसन्द | पसंद |

## अभ्यास

